**अनृतम्** १४४

न ऋतम् अनृतम्। ऋत (सत्य) के विपरीत अनृत (असत्य)। 'प्रियं च नानृतं ब्रूयात्, मनु० ४/१३८। मिथ्याभाषण। विषतुल्य।

**अभ्यासः** ४

आवृत्ति। पौनः पुन्येन प्रवृत्तिः। अध्ययन की ओर बारम्बार लगे रहना। 'अविरतश्रमाभ्यासात्' का०-३०। अनवरत अभ्यास द्वारा पवित्र और अविकृत रहना। 'अभ्यासोऽभ्यसनेऽन्तिके' इति दन्त्यान्तेषु-रामाश्रमी-३-१/६७।

**अप्रमादः** ५५

'न प्रमादः अप्रमादः' अर्थात् प्रमाद (आलस्य) का अभाव। कुशलचित्तों (श्रद्धाप्रश्रब्धि-उपेक्षा-ह्री-अपत्रपा-अविहिंसा-मूलद्वय और वीर्य) की भावना। श्रद्धाऽप्रमादः··· 'अभिधर्मकोशः-२/२५। कुशलधर्मों की अवहितता। भावना हेतु। चित्रों की अरक्षा। अमृतम्।

**अपायः** ६

दुर्गति। उपाय (बुद्धोपदिष्टमार्ग) के विपरीत। अनिष्ट। दुर्भाग्य। अपाय-भूमि चतुर्विध हैं-नरक (निरय), तिर्यक्, प्रेत और असुरकाय। भय (विप० उपाय), हानि। 'कायः संनिहितापायः' हि० ४/६५। 'वियोग-ध्रुवमपायेऽपादानम्' पा० १/४/२४। अपायगति से पृथक रहने वाले का अभीष्ट पूर्ण होता है।

**अभिजातः** १४६

उत्पन्न। उच्च कुल में जन्मा हुआ। 'अभिजातः कुलीने स्यान्न्याय्यपण्डित-योस्त्रिषु' रामाश्रमी-३/३·८३। विद्वान्। बुद्धिमान्। विवेकशील—संङ्कीर्णं नाभिजातेषु नाप्रबुद्धेषु संस्कृतम् (वदेत्)।

**अभिध्या** १४६

दूसरे की सम्पत्ति के लिए ललचना। 'अभिध्या तु परस्य विषये स्पृहा'-अमरकोशः १/७-२४। लोभ। अभिध्योपदेशात्-ब्रह्म। ग्रहण करने की प्रबल इच्छा। अभिध्या, व्यापाद और मिथ्यादृष्टि त्रिविध मनोविकार हैं। 'अक्रियमप्यभिध्यादिमनोदुश्चरितम् त्रिधा' अभिधर्मकोशः—४/६५।

**अमित्रः** ६

जो मित्र न हो। विरोधी अथवा शत्रु। 'द्विषोऽमित्रे' अमरः ३।२।१३१। द्वेषशील। दुष्टं हृदयमस्य। सुहृद्दुहृदौ मित्रामित्रयोः-५।४।१५० इति

साधुः—रामाश्रमी—२।८-१०-११। अमिश्र (पाप) के न होने से मिश्र (पुण्य) की प्राप्ति होती है।

**अमृतम्** ७६

अमरत्व प्रदायक रस। परममुक्ति। निर्वाण। निरोध। परमक्षेम। विराग। ···निर्वाणश्रेयोनिःश्रेयसामृतम् अमरकोश, १/५-६। 'पीयूषं समदिवसावधिक्षीरे तथाऽमृते, रामाश्रमी—१/१-४८। न म्रियन्तेऽनेन। प्रमादोपहत के लिए अमृतपान असंभव है। मोक्ष की अतिप्राचीन एवं लाक्षणिक संज्ञा।

**अयोनिशः** ८

अजन्मा। नित्य। सामान्य जन्मपद्धति के अनुसार जिसने जन्म न ग्रहण किया हो। 'तनयाम् अयोनिजाम्' रघु०—४८। जो जरायुजयोनि से उत्पन्न न हो।

**अयोनिशोमनस्कारः** १६०

क्लिष्ट ( राग-द्वेष और मोह ) मनसिकार। अनित्य को नित्यादि से चित्त का उत्पथ आवर्जन। प्रथमतः इष्टविषय के यथार्थस्वभाव का सन्तीरण ( सम्यक् विचार ) होता है, तत्पश्चात् का किया हुआ कर्म।

**अविद्या** ९

ज्ञान का अभाव। आध्यात्मिक अज्ञान। संयोजन। अयोनिशोमनस्कार का हेतु। क्षणिक, दुःखद, असार एवं हेय विषयों को सार तथा उपादेय समझ लेना। बोधि। 'अविद्या विद्याविरुद्धा' रामा०—१।५-७। भ्रम। माया ( यह शब्द वेदान्त में बहुधा व्यवहृत होता है ) इसी के द्वारा मानव विश्व ( सत्तारहित ) को ब्रह्ममय बना देता है। ब्रह्म ही परमसत् है, जैसे दिन रात्रि पर आधिपत्य जमा लेता है ठीक उसी भाँति विद्या द्वारा अविद्या पर विजय मिलती है। विद्यामभ्यसनेनेव प्रसादयितुमर्हसि'—रघु०—१।८८। अविद्या से अभिभूत पृथग्जन प्राणातिपातादि अनेक प्रकार के दुर्गतिगामी कर्म का आरम्भ करता है। इसका कारण आस्रव है। 'आस्रवसमुदया अविज्जासमुदयो' मज्झिम०—१।५४। अविद्या पूर्वजन्म की क्लेशदशा है। इससे केवल अविद्या अभिप्रेत नहीं है, न क्लेश-समुदाय और न ही पूर्वजन्म की सन्तति ( पञ्चस्कन्धों सहित ), जो क्लेशावस्था में होती है। वस्तुतः क्लेशसमुदाय अविद्या के सहचर हैं।

**अव्यापादः** १४७

संग्राह्यकर्म। व्यापादविरुद्धाचरण। सद्धर्म। कुशलवितर्क के अन्तर्गत—नैष्क्रम्य, अविहिंसा और अव्यापाद। आजीवशुद्धि का परिचायक। इसे व्यवहृत करने वाले परमपद को प्राप्त करते हैं।

**अशुभम्** ९

शुभविरुद्ध । अमङ्गलकारी । अपवित्र । हेय । इनकी संख्या दस है जिन्हें कर्मस्थानों में विभक्त किया जाता है । कायिक, वाचिक और मानसिक तीनों रूपों में अशुभ अपना आधिपत्य स्थापित करता है । अतः शुभकर्मों का परिपालन करना चाहिए, जिससे उत्तम सुखों की संप्राप्ति हो ।

**अष्टमोमार्गः** २१९

बुद्धोपदिष्ट मार्ग । निर्वाणगमन हेतु अत्यन्त उत्तम साधन । कर्मक्लेश-निरोधकपथ-सम्यग्दृष्टि, सम्यक् सङ्कल्प, सम्यग्वाक्, सम्यक्कर्मान्त, सम्यगाजीव, सम्यग्व्यायाम, सम्यक्स्मृति तथा सम्यक् समाधि । प्रज्ञा, शील और समाधि के रूप में इनका अन्यतम स्थान है, जो निर्वाणप्राप्ति के अनुपम मार्ग हैं । बौद्धधर्म की आचारमीमांसा का चरमसाधन । 'मार्गाणामष्टांगिकः श्रेष्ठः' धम्मपद–२०।१ ।

**असंवरः** ६

आस्रव ( मनोविकार ) । 'तत्समोऽसंवरस्थोऽपि' ..... अत एव असंवरस्थ जब तक आस्रवों का त्याग नहीं करता तब तक वह सदैव वर्तमान क्षण की अविज्ञप्ति से समन्वागत होता है । असंवर के द्वितीय क्षण से वह अतीत अविज्ञप्ति से भी समन्वागत होता है । असंवरलाभ क्रिया अथवा प्रतिग्रह से होता है । प्राणातिपात के प्रयोगकर्म को सम्पादित करने वाले ही असंवर से लाभ प्राप्त करते हैं, किन्तु असांवरिककुल के अतिरिक्त उत्पन्न जीव जब आजीविका ग्रहण करते हैं, तब इसका लाभ ले पाते हैं–अभिधर्मकोश–४।२०-३७-३८ । द्र०–संवरः ।

**असंस्कृतधर्मः** ४६

संस्कृत ( आस्रव ) धर्म के विपरीत । जो हेतु प्रत्यय से उत्पन्न न हो । स्थायी, नित्य और गतिहीन । अनास्रव ( रागादिमल रहित ) धर्म । असंस्कृतधर्म के चार प्रकार हैं–रूप-११, चित्त-१, चैतसिक-४६, और चित्तविप्रयुक्त-१४, सर्वास्तिवादी । नित्यधर्म । 'नित्या धर्मा असंस्कृताः' अभिधर्मकोश–१।४८ । जिनका दृष्टधर्म में आविर्भाव नहीं होता, अतः इनकी कोई निश्चित व्याख्या नहीं हो सकती । असंस्कृत तीन हैं–दो निरोध, और आकाश, असंस्कृत आकाश का लिङ्ग अनावरणत्व है–वैभा० ।

**अहिंसा** १९५

हिंसा का अभाव । 'अहिंसा परमोधर्मः' भग०– १०।५ । किसी भी जीवकी हत्या न करना । मन, वचन और कर्म से भी किसी को पीड़ा न पहुंचाना । सद्दृष्टि । अहिंसक ( निर्दोषी ) परमपद को प्राप्त करते हैं ।

## आ

**आयतनम्** १३

आवास । 'आयं प्रवेशं तनोतीति आयतनम्' अतः ज्ञानोत्पत्ति के द्वार होने के कारण इन्द्रिय तथा तत्सम्बद्ध विषय 'आयतन' से अभिहित होते हैं । भीतरी होने से षडेन्द्रिया अथवा द्वार—चक्षु-श्रोत्र-घ्राण-जिह्वा-स्पर्श (काय) और बुद्धि (मन) ही अध्यात्म आयतन हैं । तथा बाहरी छः विषय अथवा द्वार— रूप-शब्द-गन्ध-रस-स्प्रष्टव्य और बाह्येन्द्रिय से आग्रह विषय धर्मायतन हैं । जिन्हें द्वादशायतन कहा जाता है । ज्ञानोत्पत्ति के लिए वस्तुओं की सहकारिता अपेक्षित है । यह सहकारिता आयतनों ( इन्द्रियों का समूह ) में अनुस्यूत है ।

**आर्यसत्यम्** १२

आर्य (बुद्ध) द्वारा ज्ञेय सत्य चार हैं-दुःख, दुःख के कारण, दुःखनिरोध और दुःख निरोधमार्ग । अर्थात् (१) सर्वं दुःखम्–जन्म, जरा, मरणादि । सांसारिक जीवन दुःखों से परिपूर्ण है। (२) दुःखका कारण (समुदयः)-अविद्या, संस्कार, विज्ञानादि द्वादशनिदान । ये तीन हैं–भूत, वर्तमान और भविष्य । अर्थात् वर्तमान जीवन का कारण पूर्ववर्ती जीवन और भविष्य का कारण वर्तमान जीवन है (३) दुःख का निरोध है–साध्य की प्राप्ति हेतु जैसे साधन अपेक्षित है, उसी प्रकार कारणों से उद्भूत दुःख है । ऐसे दुःखों का दमन भी संभव है । दुःखका अन्त निर्वाण है, किन्तु निर्वाण अकर्मण्यता नहीं है । इस प्रकार तृष्णा विरहित होना ही दुःख निरोध है । (४) दुःख-निरोध गामिनी प्रतिपद्–इनके अनुपालन से समस्त दुःखों एवं उनके कारणों का नाश होता है । गृहस्थ एवं संन्यासी आदि सभी के लिए दुःखनिरोधक अष्टाङ्गमार्ग ( सम्यक्दृष्टि, सङ्कल्पादि ) निर्वाण प्राप्ति हेतु श्रेयष्कर हैं । इन्हीं से बुद्धत्व मिलता है । ।

**आरूप्य** ७७

वे कर्मस्थान जो रूप धातु से अरूपधातु में ले जाने में सक्षम हों । कृत्स्न-(कसिण) दस हैं–पृथिवी, जल, पावक, गगन, समीर, पीतक, लोहितक, अवदातक आलोकक और परिच्छन्नाकाश । इनमें गगन को छोड़कर शेष नौ कृत्स्न आरूप्यों के हेतु हैं ।

आरूप्यधातु ३१

आकाशानन्त्यायन, विज्ञानान्त्यायन, आकिञ्चन्त्यायतन और नैवसंज्ञाना-संज्ञायतन नामक चार आरूप्यधातुएं हैं। इनके सत्त्वों में और असंज्ञिसत्वों में कुशलधर्मपथ ( सात ), कायिक और वाचिक केवल लाभत: होते हैं। वस्तुतः आरूप्यधातु में उत्पन्न आर्य समन्वागत होता है, उसका आश्रय वह भूमियाँ हैं जहाँ उनसे संवर को उत्पादित और निरोधित किया जाता है। जिस अनागत अनास्रव संवर से वह समन्वागत होता है उसके आश्रय आरूप्यधातु ही हैं—अभिधर्मकोश—३/३, ४|८४। यतः संसार की सभी वस्तुएं क्षणिक और अनित्य हैं इसलिए इन सांसारिक सुखों का परित्याग कर देना चाहिए।

आस्रवः ३

दुःख। मनोविकार। अतिक्रमण। ज्ञान का विपर्यय। संसार दुःख का प्रसव। क्लेश। काम-भव, दृष्टि और अविद्या। धर्म के दो प्रकार हैं—सास्रव और अनास्रव। आस्रवों के आश्रय सास्रव हैं। आध्यात्मिक आयतन ( चक्षु-श्रोत्र-घ्राण-जिह्वा-स्पर्श-बुद्धि और मन ) ही आस्रवों के आश्रय हैं। सत्यमार्ग को छोड़कर हेतु प्रत्यय से उत्पन्न सभी संस्कृत-धर्म। वह सास्रव है जहाँ 'आस्रव' प्रनिष्ठालाभ करे—अभिधर्मकोश—१|४। चिरकालिक मदिरा—मज्झिमनिका। आस्रवों का क्षय करने वाला अर्हत्पद प्राप्त करता है।

आह्रीक्यम् १५६

ह्री (लज्जा) का अभाव। प्रथम अकुशलधर्म। अपने कुकर्मों पर लज्जा न करना। 'मन्दाक्षं ह्रीस्त्रपा व्रीडा लज्जा' रामाश्रमी। ह्री—एक प्रकार का मनोविकार। इसकी उत्पत्ति दुराचार से होती है, जिससे चेहरा झुक जाता है।

## इ

इन्द्रियम् ८१

शरीर के वे अवयव जिनके द्वारा ज्ञान प्राप्त किया जाता है। इनके दो रूप हैं-- (१) ज्ञानेन्द्रियाँ—'श्रोत्रं त्वक् चक्षुषी जिह्वा नासिका चैव पञ्चमी' ( कुछ ने 'मन' भी माना है ) (२) कर्मेन्द्रियाँ— पायूपस्थं हस्तपादं वाक् चैव दशमीस्मृता' मनु०—२|९९। इन्द्रियाँ ( अधिपति ) २२ हैं—चक्षु-श्रोत्र-घ्राण-जिह्वा-काय-मन-पुरुष-स्त्री-जीवित-सुख-दुःख-सौमनस्य-दौर्मनस्य-उपेक्षा-श्रद्धा-वीर्य-स्मृति-समाधि-प्रज्ञा-अनाज्ञातमाज्ञास्य-आज्ञेन्द्रिय और

अनाज्ञाताव। अर्थात् जिसकी परमैश्वर्य की प्रवृत्ति होती है। प्रत्येक इन्द्रिय के आधिपत्य का विषय है। क्लेश के उपशम में इनका आधिपत्य होने के कारण इन्हें इन्द्रिय कहा जाता है 'श्रद्धावीर्यस्मृतिसमाधिप्रज्ञापूर्वकमितरेषाम्, योगसूत्र–१/२०। 'सद्धादीनं पटिपक्खाभिवनं सम्पयुत्तधम्मान्नञ्च पसन्नाकारादिभावसम्पायनं' विशुद्धिमार्ग। इस प्रकार श्रद्धा = चित्त के सम्प्रसाद, वीर्य = उत्साह, स्मृति = अनुभूत विषय के असम्प्रमोष, समाधि = चित्त की एकाग्रता और जिसके द्वारा यथाभूत वस्तु का ज्ञान हो प्रज्ञा है। इन्द्रियवेत्ता अपना मर्म जान लेता है।

**इन्द्रजाल:** ११७

साधनाओं का अभिप्राय इन्द्रजाल से है। इन्हें प्राप्त करने के लिए योगाभ्यास, ध्यान, पूजा, मैत्री, करुणादि का अनुष्ठान अपेक्षित है। इन अनुष्ठानों से विरत व्यक्ति इन्द्रजाल में आबद्ध होकर क्षणिक सुख को ही परमानन्द मान बैठता है जबकि यह आनन्द भी अनित्य है। इन्द्रजालमयस्त्रियाँ देवासुर यक्ष पिशाचादि को अपनी ओर आकर्षित करती हैं। अतः इससे घृणा श्रेयष्कर है।

## ई

**ईर्य्यापथम्** १२८

चर्या। विहार। भिक्षु के रूप में इतस्ततः भ्रमण करना। भिक्षुसंघ में प्रवेश के पश्चात् ईर्य्यापथ का चयन करना। इनके चार पथ हैं—गमन, स्थान, निषद्या और शयन। ईर्य्या ( इरिया )=वृत्ति। इसके अनुपालन से अर्पणा समाधि ( ध्यान की प्रतिलाभ भूमि ) सुख मिलता है। मद्यपायी तो ईर्य्यापथ पर चल ही नहीं सकता। ईर्य्यापथ पर चलने वाला सद्धर्मी होता है।

**ईर्ष्या** ५

दूसरों से डाह। असूया। असहिष्णु। पर सम्पत्ति काअसहन। प्रेतयोनि में उत्पत्ति का कारण ईर्ष्या है। अतः इसका हान सम्यकत्या उचित है।

## उ

**उत्पादस्थितभङ्गानि** ४८

उत्पत्ति, स्थिति एवं लय प्रकृति की शाश्वत परम्परा है। संसार की समस्त वस्तुएँ अनित्य हैं। अनित्य होने के नाते इनकी सत्ता क्षणिक है। उत्पाद, स्थिति और भङ्ग की अन्य उत्पादादि से संस्कृत लक्षणता की सिद्धि में अपर्यवसान दोष होता है। इस प्रकार उत्पाद की उत्पादस्वभावता,

स्थिति और भङ्ग का निषेध करते हुए तथागत ने संस्कृतधर्मों के उत्पाद, स्थिति और भङ्ग के प्रज्ञात होने की जो बात कही है, वह तथाविध विनेय जन पर अनुग्रह करने के लिए है। वस्तुत: पदार्थ स्वभावत: अनुत्पन्न एवं अविद्यमान हैं यथा—माया, स्वप्न, गन्धर्वनगर आदि। अत: जिसके कारण कोई वस्तु उत्पन्न, स्थिर एवं विनाश से मुक्त हो, वह सत् नाम से अभिहित होगी क्योंकि उसी कारण से अगणित-धर्मों वाली वस्तु प्रमाणों का विषय कही गयी है–षड्दर्शनसमु०–५७।

**उदानम्** १२९

तथागत के प्रीतिवचन। वर्गसमूह अवन्ति दक्षिणापथीय भिक्षुओं की अल्पता का प्रतीक। छन्द। एक ही विषय का निरूपण करने वाली अल्पसंख्यक गाथाओं का संग्रह। धर्मत्रात के वर्ग ( उदान )। दिव्याबदान का एक उदाहरण। वर्गसमूह। 'गाथोदानाऽवदानकम्' अभिसमयालं०। नवाङ्ग-प्रवचनों ( सूत्र, गेय, व्याकरण, गाथा, उदान, जातक, वैपुल्य, अद्भुतधर्म और उपदेश ) में एक। थेरवादियों का सङ्ग्रह।

**उपेक्षा** ४

अवहेलना। लोभराहित्य। 'चित्तस्य धर्मस्य च समता==ऽनाभोग:' अभि-धर्मकोश–२|२५। वह धर्म जिसके योग से चित्त समभाग में अनाभोग में वर्तमान होता है। दश कुशलमहाभूमिक का एक प्रकार। उपेक्षा के दश प्रकार हैं---षडंग-ब्रह्म-विहार-बोध्यंग--वीर्य-संस्कार-वेदना--विपश्यना-तत्रम-ध्यत्व-ध्यान और परिशुद्धि। चार ब्रह्मविहारों एवं अप्रमाणों में एक। कायिकी और चैतसिकी मध्यावेदना ही उपेक्षा है क्योंकि यहां विकल्पन नहीं है। कर्म का ३४ वां प्रकार। पाप से लिप्तकर्मों की अवहेलना करनी चाहिए। शान्ति सम्प्राप्ति के हेतुओं में अन्यतम। सुष्ठुजीवन के लिए दुराग्रहियों की उपेक्षा महत्त्वपूर्ण होती है।

## क

**कर्म** १५०

कृत्य। नित्य, नैमित्तिक और काम्य। भाग्य, संस्कार एवं पूर्वजन्म में किये हुए कर्म। नवकर्म ( विहार का अभिसंस्कार )। योगानुयोग ( जहां योगभावना की निष्पत्ति हो)। क्लेश, वस्तु और कर्म त्रिविध प्रतीत्यसमुत्पाद। संस्कृतधर्म। सुख और अदु:खासुख के लिए जीव काय–वाक्–मन से कर्म करता है। लोक वैचित्र्य कर्मज है। यह सत्त्वों के कर्म से उत्पन्न होता है। इनके दो प्रकार हैं---चेतना ( मानस, कर्म ) और चितेयित्वा ( कायिक-वाचिक )। इनकी सिद्धि आश्रय, स्वभाव और समुत्थान

से होती है–अभिधर्मकोश–४।१ । सम्यक् दृष्टि से ही कुशल ( भले ) तथा अकुशल ( बुरे ) कर्मों का ज्ञान होता है। इनकी संख्या दस है—१. हिंसा, २. चोरी, ३. व्यभिचार ( कायिक ), ४. अनृत, ५. चुगली, ६. कटुवचन, ७. संप्रलाप ( वाचिक ) ८. अभिद्या, ९. व्यापाद और १०. मिथ्या अवधारणा ( मानसिक )। कर्म का उद्देश्य-'कर्तुरीप्सिततमं कर्म'—पा० १।४।४९। "उत्क्षेपणं ततोऽवक्षेपणमाकुञ्चनं तथा, प्रसारणं च गमनं कर्मण्येतानि पञ्च च"—वैशेषिकसूत्र। शुभाशुभकर्मों द्वारा ही जीव को सद्गति या दुर्गति मिलती है। हिंसा, चोरी, व्यभिचार आदि निन्दनीयकर्मों का परित्याग कर अहिंसा, अस्तेय, ब्रह्मचर्य आदि अभिनन्दनीय कर्मों को करना चाहिये–विनयपिटक।

**कर्मफल** ५

कृत कर्मों ( शुभाशुभ ) का परिणाम। कुशल ( शुभ ) कर्म क्षेमकर होते हैं क्योंकि इनका इष्ट विपाक है। लौकिकशुभकर्म का पुण्यविपाक होता है। अतः इससे सुख, अभ्युदय एवं सुगति की सम्प्राप्ति होती है। कुशलसास्रवकर्म एक काल के लिए दुःख से परित्राण करता है। अकुशल ( अशुभ ) कर्म अक्षेमकर हैं क्योंकि इनका अनिष्ट विपाक होता है। लोकोत्तर कर्म अनास्रव, पुण्यापुण्य से रहित एवं अविपाक होते हैं। ये हित परमपुरुषार्थ एवं दुःख की निवृत्ति का उत्पाद करते हैं। इस प्रकार जिसका दुःख विपाक है वह अकुशल है, जिसका सुख विपाक है अर्थात् विपाक निःश्रेयस् (स्वर्ग, ध्यानलोक और निर्वाण) है वह कुशल है। अतः शुभसन्निविष्ट काय-वाङ्-मानस कृत कर्म परम पद प्रदान कराते हैं। 'कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन' गीता–२।४७ ।

**कर्मविपाकः** १५१

कर्मपाक। पूर्वजन्म या इस जन्म के कर्मों का फल। मनुष्य की चेतना, चित्त और कर्म के अनुरूप ही उसका विपाक (विसदृशपाक) होता है। अव्याकृतधर्म। यह कुशलाकुशल सास्रवधर्मो से उत्पन्न होता है। सत्त्वसंख्यातधर्म। लोकधातु का जनक। इनके दो रूप हैं–नियत और अनियत। इस प्रकार कर्मविपाक कर्मवीज सदृश् स्वीय सामर्थ्य से अपने फल का उत्पाद करता है। अतः कर्मों की धर्मता सुनिश्चित है किन्तु बौद्धधर्म में कर्मो के विपाक में अनिवार्यता नहीं है क्योंकि यहाँ पुण्य-परिणामना भी है। अतः कर्मविपाक दुर्विज्ञेय है। कर्म का विप्रणाश नहीं है। समयानुसार प्रत्ययसामग्री के उपस्थित होने पर कर्मो का विपाक स्वयं होता है। वस्तुतः कर्मविपाक कुशलाकुशल सास्रवधर्मों से उत्पन्न होता है। हेतु कुशल या अकु-

शल हों तथापि फल अव्याकृत ही होते हैं। इस प्रकार संस्कृत शुभकर्म (धर्म) सेव्य हैं।

**करुणा** ६

दया। अनुकम्पा। ब्रह्मविहारों (मैत्री, करुणा, मुदिता, और उपेक्षा) में एक। पराये दुःख को देखकर सत्पुरुषों के हृदय का कम्पन। करुणभावना की सम्यक् निष्पत्ति से विहिंसा का उपशम होता है। शोक और दौर्मनस्य का शत्रु। कर्मस्थान का ३२ वां प्रकार। दुःखितों पर सदैव करुणा भावना रखनी चाहिये। क्योंकि करुणा से सभी शुभ सकुशल सम्पन्न होते हैं।

**कल्याणम्** १६१

आनन्ददायक। गुणसम्पन्न। भलाई हेतु कल्याणमित्रों का सेवन, भजन और पर्युपासन आवश्यक है। अतः पाप को शत्रु समझकर पुण्य का परिपालन करना चाहिये। क्योंकि पुण्य से ही कल्याण (बुद्धत्व) की प्राप्ति होती है। कल्याणमित्र प्रमादस्थान से निवारण करता है। अतः जिन साधनों से दुःखों एवं उनके कारणों का दमन हो, भवबन्धन से विमुक्ति मिले वे ही साधन कल्याणकर हैं। 'ममं हि आनन्दकल्याणमित्तमागम्म जातिधम्मा सत्ता जातिया परिमुच्चन्ति' संयुक्त०-१/८८।

**कामः** २२

कामना। प्रेम अथवा विषयभोग की इच्छा। जीवन के उद्देश्यों (पुरुषार्थ) धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष में एक। तृष्णा। अकुशलवितर्कों (काम, व्यापाद, विहिंसा) में एक। इनका परित्याग और तीन कुशलवितर्कों (नैष्क्रम्य, अव्यापाद अविहिंसा) का संग्रह करना चाहिये। 'कामोऽभिलाषस्तर्षश्च' अमरकोश'-१/७-२८।

**कामधातु** ३१

कामना अथवा वासनायुक्त लोक। जब शील से अपाय (पाप) का अतिक्रम होता है तब समाधि से इसका सर्वभव समतिक्रम होता है। काम प्रतिसंयुक्त मिथ्या संकल्प। अवीचि निरय से आरम्भ कर परिनिर्मित वशवर्ती देवताओं तक जो अवचर हैं, उनमें सम्मिलितरूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार और विज्ञान। कामावचरभूमि। चित्त के निर्देशित रूपों (काम-रूप-आरूप्य) में एक। नरक, प्रेत, तिर्यक्, असुर, मनुष्य और छः देवनिकाय कामधातु हैं। नरक और द्वीपों के भेद से २० स्थान-जिसमें आठ नरक (संजीव कालसूत्र, संघात, रौरव, महारौरव, तपन, प्रतापन और अवीचि) चारद्वीप-(जम्बुद्वीप, पूर्वविदेह, अवरगोदानीय, उत्तरकुरु) छः देवनिकाय (चातु-

महाराजिक, त्रायस्त्रिंश, याम, तुषित, निर्माणरति, परिनिर्मितवशवर्तिन्) प्रेत और तिर्यक्। अतः भाजन लोक के साथ जिसका अधरभाग वायु-मण्डल में है, कामधातु से अभिहित होता है–अभिधर्मकोश–३/१।

**कायः** १८

शरीर। समुदाय। आश्वास-प्रश्वास का आश्रयभूत रूप। पैर के तलुवे से उपर और केशाग्र से नीचे का भाग। कर्मस्थान का २८ वां प्रकार। नाना प्रकार के मलमिश्रित अंगों-प्रत्यङ्गों में चित्त लगाना। वेदनादिस्कन्धत्रय। काम चित्तलघुता, स्त्यानमिद्धादि के प्रतिपक्ष हैं। स्त्यानमिद्धादि कायचित्त का गुरुत्वभाव उत्पन्न करते हैं। कायचित्तमृदुता, दृष्टिमानादि क्लेशों के प्रतिपक्ष हैं जो कायचित्त को स्तब्ध करते हैं। कायचित्त कर्मण्यता अव-शेष नीवरणादि के प्रतिपक्ष हैं, जो कायचित्त को अकर्मण्य बनाते हैं। 'कायेन्द्रियों नवद्रव्यों दशद्रव्योऽपरेन्द्रियः' अभिधर्मकोशः–२/२२।...'अस्थ्या-दिकमिति कायः। यतः 'विभातिकायः करुणापराणां परोपकारैर्न तु चन्द-नेन' भर्तृ० २/७१। अतः इसकी उपेक्षा अथवा आकर्षित करने वाली देह से घृणाकर मनुष्य को सद्धर्म में सन्नद्ध होना चाहिये क्योंकि काय से बढ़कर इस परिवर्तनशील संसार में अन्य दुर्लभ हैं।

**कार्याकार्यविधिज्ञः** ६

करणीय और अकरणीय को जानने वाला। जो किया जाना चाहिये अथवा धर्मानुकूलकार्य और जो नहीं किया जाना चाहिये अथवा अधर्मपरककार्य का ज्ञाता। औचित्य एवं अनौचित्य को समझने वाला। उचित एवं अनुचित को ध्यान में रखकर किया गया कार्य श्रेयष्कर होता है।

**कालः** २२

समय ( भूत, भविष्य और वर्तमान ) 'कालस्तूत्पत्तिस्थितिविनाशलक्षणस्त्रि-विधः' सप्तपदार्थी–१४।–'कालश्च भूतभविष्यद्वर्तमानयुगपच्चि-रक्षिप्रादिव्यवहार'–गोविन्दभाष्य। हेतुः। परमेश्वर जो कि विश्व का संहा-रक है, क्योंकि वह संहारक नियम का मूर्तरूप है–'कालः काल्याभुवनफल के क्रीडति प्राणिशारैः' भर्तृ० ३/३९। मृत्यु का देवता। 'कः कालस्य न गोचरान्तगतः'–पञ्च० १/१४६। उपाय, करुणा तथा परमतत्त्व का सांकेतिक अभिधान। 'काल' नामक एक द्रव्य–वैशे०। काल को प्राचीन बौद्धों ने अनवयवी(नित्य)और अवयवी (अनित्य)दो रूपों में स्वीकार किया है। किन्तु महाविभाषा के अनुसार काल का स्वभाव नित्य और संस्कृतधर्म अनित्य हैं। संस्कृतधर्म काल के भीतर भ्रमण करते हैं। काल के अन्तर्गत एक अणु (गतिमान्) इसे अणु का व्यत्तिक्रम (समनन्तर) करता है। इसी

प्रक्रिया को 'समय' से संबोधित किया जाता है। संसार के पदार्थों के समय (काल) परिवर्तित होते हैं क्योंकि यह परिवर्तनशील संसार है, जिसे सभी ने स्वीकार कर रखा है।

**कुशलकार्यं** ३३

पुण्यकर्म। कुशल चित्त की एकाग्रता समाधि है। कुशल चित्तों में पाये जाने वाले धर्मो की संख्या दश है–श्रद्धा, अप्रमाद, प्रश्रब्धि, उपेक्षा, ह्री, अपत्रपा, अलोभ, अद्वेष, अविहिंसा और वीर्य। चार कारणों से 'कुशल' शब्द का प्रयोग हैं—स्वभावतः, सम्प्रयोगतः, समुत्थानतः और परमार्थतः। शुभकर्म। कुशल (शुभ) कर्म क्षेत्र हैं क्योंकि इसका इष्ट विपाक है। सास्रव कर्म कामधातु का कुशलकार्य पुण्य है। कुशल का मूल अमोह है। इनकी संख्या दश है—अहिंसा, अचौर्य, अव्यभिचार, अमृषावचन, अपिशुन-वचन, अकटुवचन, असंप्रलाप, अलोभ, अप्रतिहिंसा और अमिथ्यादृष्टि। इन कर्मो का सम्यक् ज्ञान रखने वाला सद्धर्मी होता है।

**क्रोधः** ७

कोप। उपक्लेशों का एक प्रकार। एक प्रकार की भावना। कोप व्यापाद–विहिंसा से अन्य सत्त्व असत्त्व का आघात है। यथा–कण्टकादि में कोप। शिक्षाकाम में भिक्षु का चित्त प्रकोप। क्रोध हानिकारक है।

**कौसीद्यम्** १०

ब्याज लेने का व्यवसाय। आलस्य। अकर्मण्यता। वीर्य का प्रतिपक्ष। कुशलधर्मों में अनुत्साह। क्लिष्ट (मोह, प्रमाद, आश्रद्धय, स्त्यान और उद्धति) में उत्साह कौसीद्य है–अभिधर्मकोश–२/२६।

**क्लेशवृक्षः** १५

दुःख। वेदना। अविद्या का हेतु। क्लेश–बीजवत्, नागवत्, मूलवत्, वृक्षवत् एवं तुषवत् होते हैं। बीज में अङ्कुरादि उत्पन्न होते हैं। इसी प्रकार क्लेश से क्लेश, कर्म और वस्तु उत्पन्न होते हैं। जिस वृक्ष के मूल नहीं काटे जाते वे अङ्कुरित होते रहते हैं। वृक्ष भिन्न-भिन्न काल में फलादि देते रहते हैं। इसी प्रकार एक ही काल में यह क्लेशभूतवृक्ष क्लेश, कर्म और वस्तु नहीं प्रदान करता। बीज यदि उसका तुष निकाल लिया गया हो तो समग्र होने पर भी नहीं उगता। इसी प्रकार पुनर्भव की उत्पत्ति के लिए कर्म का तुषभूत क्लेश से संयुक्त होना आवश्यक है। मूल-क्लेश–राग, द्वेष, मोह, मान, विचिकित्सा और कुदृष्टि है।

**क्षणभङ्गम्** ११९

चञ्चल। क्षणस्थायी। क्षणभर में विनष्ट होने वाला। क्षणभङ्गवाद नामक एक सिद्धान्त। जड़ (शरीर) और चेतन (आत्मा) दोनों तत्त्व पञ्चस्कन्धों का संग्रह है। काय, चित्त और विज्ञान के रूप में ये संग्रह जब तक रहते हैं तभी तक इनकी सत्ता है अन्यथा ये पञ्चतत्वों में विलीन हो जाते हैं। स्त्री सुख सदृश संसार की सभी वस्तुएं क्षणभङ्गुर हैं।

**क्षान्तिः** ४

धैर्य। रुचि। क्षमण। अपराधियों के दोषों को सम्यक्तया सहन किया जाना। दूसरे की उन्नति को सहन करना। 'क्षान्तिस्तितिक्षा' अमरः। शान्ति-प्रदायक हेतुओं में एक। सत्य-दर्शनमार्ग में संगृहीत अनास्रव क्षान्तियों से सम्बन्ध रखती है, किन्तु यह सास्रव ( लौकिक ) है। दुःखे धर्मज्ञानक्षान्तिः। धर्मज्ञानोत्पादिका।

**क्षान्तिपारमिता** २११

षड्पारमिताओं में एक। तप। क्षान्तिरहित व्यक्ति को श्रुत के ग्रहण में दुःख होता है। परिणामतः उसका वीर्य (शक्ति) विनष्ट होता है। अतः क्षान्ति आवश्यक है। इसके तीन प्रकार हैं–दुःखाधिवासना, परोपकार-मर्षण और धर्मनिध्यान। यतः सांसारिक सुख-सौन्दर्य क्षणभङ्गुर तथा निःसार हैं, इसलिये क्रोध एवं द्वेष निरर्थक हैं। क्षमा ही जीवन का मूल है। अतः इसका परिपालन श्रेयष्कर है।

**क्षुधा** १८६

भूख। अशुभ का कारण। 'अशनाया बुभुक्षा क्षुत्' अमरकोशः–२/९-५४। त्रिधातुएं ( काम,रूप और आरूप्य ) भी क्षुधामय ही हैं। अतः दान और शील द्वारा अशुभ कर्मों का निवारण करना चाहिए, जिससे शुभ की प्राप्ति हो।

## ख

**खरम्** १४२

कठोर। दुःखदायी। हानिकर। 'खं मुखबिलमतिशयेन अस्ति अस्य-ख + र अथवा खमिन्द्रियं राति–ख + रा + क। स्मरः खरः खलः कान्तः' काव्या० १/५९। अधिक गरम। 'तिग्मं तीक्ष्णं खरं तद्वत्' अमरकोषः– १/३–३५।

## ग

**गण्डव्यूहसूत्रम्** ४

वैपुल्यसूत्रों में पांचवां सूत्र। यह सूत्र मूल संस्कृत में उपलब्ध नहीं होता, किन्तु अं० सुजुकी ने नागराक्षरों में सम्पादन करके इसे जापान से १९३५ ई० में प्रकाशित किया। बड़ौदा ( जी० ओ० एस० ) से भी यह सूत्र प्रकाशित हुआ है। सुधन नामक एक युवक परमतत्त्व की प्राप्ति के लिए देश-विदेश विचरण करता रहा, अन्त में मञ्जुश्री की कृपा से वह परमार्थ प्राप्त कर लिया। शिक्षा—समुच्चय में इस सूत्र के अनेक उद्धरण मिलते हैं। इसके अन्त में 'भद्रचारी प्रणिधानगाथा' ६३ दोधकवृत्तों में स्तुति उपलब्ध है। इसमें महायान के सिद्धान्तों पर बुद्धवन्दना की गई है।

**गतव्यथा** १९२

पीडा (कष्ट) रहित। सदा के लिए दुःख से निवृत्त होना। शोकमुक्त। करुणा करने से दुःख एवं दुःख के कारणों का नाश होता है। यत: करुणा अक्षुण्ण धन है अत: यश प्राप्ति हेतु इसका सेवन करना चाहिए।

**गतिचारक:** २२

गमनकारक। पुनर्जन्म एवं जीवन की अवस्थाओं (बाल्य, युवा और वार्धक्यादि) का नियन्ता। गति को अनवरत रखने वाला, सर्वगत, असंकीर्ण द्रव्यसत् होना चाहिए। भूत, भविष्य और वर्तमान को बदलने वाला। यत: संसार परिवर्तनशील है अत: जीवन के समस्त जड़-चेतन चलाचल पदार्थों का समय परिवर्तित होता रहता है।

**गतिपञ्चकम्** १४१

गतियों में सव अनुशय ( दुष्कर्मों का परिणाम जो कि उनके साथ संयुक्त रहता है और पुनर्जन्म से अस्थायी मुक्ति का उपभोग कराके पुन: जीव को शरीर में प्रविष्ट करावें ) अनुशयन करते हैं। प्रतिष्ठा एवं पुष्टि लाभ प्राप्त करने वाले। नारकीय सत्त्व, तिर्यक्, प्रेत, मनुष्य और देव गति-पञ्चक हैं। इनसे चित्त का वैविध्य अभिव्यक्त होता है।

**गन्धर्वनगरम्** २०

गन्धर्वों का नगर। आकाश में एक काल्पनिक नगर। 'गन्धर्वस्तु नभश्चरे' रामाश्रमी—२|८-४४। मृग मरीचिकादि किसी नैसर्गिक घटना का परिणाम। स्वर्गीय गायक। मृत्यु के पश्चात् पुनर्जन्म से पूर्व की आत्मा। वस्तुत: गन्धर्वनगर किसी नगर की पुष्टि नहीं करते, क्यों कि वहां सत्त्व निवास

नहीं करते। यह एक विज्ञप्तिमात्र है, जिसके लिए देहधारी तड़फड़ाता रहता है। अतः क्षणिक सुखदायी काया में मन न लगाकर अर्हत्व प्राप्ति हेतु सद्धर्म में सन्नद्ध होना चाहिए।

**गाथा** ४

धार्मिक श्लोक। गेय। एक भाषा। श्लोकों ( प्राकृत ) का सङ्ग्रह। छिन्न-भिन्न श्लोक। महायान के ग्रन्थ गाथा और संस्कृत में हैं। 'गाथोदानाऽवदानकम्' अभिधर्मकोशः।

## च

**चत्वारः प्रत्ययाः** १३

चार मुख्य हेतु के अनुकूल कारणसामग्री। गौणकारण। हीनयानी चार प्रत्यय मानते हैं—१. हेतु ( उत्पत्ति कारण ), २. आलम्बन ( विषय ) ३. समनन्तर ( उत्पत्ति के पूर्व का क्षण ) ४. अधिपति ( निर्णायक नियम ) कोई पांचवा प्रत्यय नहीं है–मू० मा० का० १।२।

**चतुःस्कन्धाः** १६८

चार ( वेदना, संज्ञा, संस्कार और विज्ञान ) राशि। संस्कृत धर्म। मानवज्ञान की कोई शाखा अथवा समूह। जीवन के वे तत्त्व जिनका नाश सुनिश्चित है। आत्मा स्कन्धों का समुदाय मात्र है। स्कन्ध सन्तान अपनी संस्कृतावस्था में चार भवों ( अन्तरा, उपपत्ति, पूर्वकाल, और मरण ) का उत्तरोत्तर क्रम है।

**चत्वारि दुःखानि** ११९

जीवन का हर क्षण और क्षेत्र दुःख जाल में आबद्ध है। राग द्वारा उत्पन्न पञ्च स्कन्ध भी दुःखमय हैं। अनित्यता, दुःखता, शून्यता और अनात्मता दुःख के चार आकार हैं।

**चित्तम्** १३०

प्रत्यक्ष ज्ञात। मनन किया हुआ। ध्यान देना। कुशलाकुशल का संचय। शुभाशुभ धातुओं से चित्रित। मन। वे साधारण मानसिकधर्म जो विज्ञान के प्रतिक्षण में विद्यमान रहते हैं। 'चित्तं तु चेतो हृदयं स्वान्तं हृन्मानसं मनः' अमरकोश–१।५-३१। मन, विज्ञान और विज्ञप्ति का पर्याय है। चित्त की एकाग्रता ही समाधि है। 'चित्तवृत्ति निरोधः' योगसूत्रम्–१।२।

ज

**जन्मपद्धतिः** २२०

जनन प्रक्रिया। आवागमन। पुनर्जन्म। जाति, जरा, स्थिति और अनित्यता। संस्कृत धर्म। स्कन्ध। संस्कार। इन्हें मानने वाला अज्ञानी होता है। अतः ज्ञानरूपी शस्त्र से जन्मपरम्परा का कर्त्तन करना चाहिए।

**जरा** ४०

वार्धक्य। संस्कृत धर्मों का एक लक्षण। ह्रास। क्षणिकता। जरा और अनित्यता धर्म को वर्त्तमान से भूत में परिणित करते हैं।

**जातिः** ४०

उत्पत्ति। जन्म के अनुसार अस्तित्व का रूप। जाति सूचक भेद। पुनः प्रतिसन्धि। मरणानन्तर प्रतिसन्धिकाल के पञ्चस्कन्ध। प्रत्युत्पन्न भव की समीक्षा में जिस अङ्ग को 'विज्ञान' से अभिहित किया जाता है उसे अनागत भव की समीक्षा में 'जाति' कहते हैं। संस्कृतधर्म का प्रथम लक्षण। 'जातिर्जातं च सामान्यम्' अमरकोशः–१।५--३१।

**जालिनी** १०६

चित्रों से विभूषित कक्ष। आकर्षक जाल। मायावी।

**जुगुप्सा** ७३

घृणा। अरुचि। धर्मविरहित क्षणभङ्गुर तत्त्वों में अरुचि ही श्रेयष्कर है। ... 'जुगुप्सा च कुत्सा निन्दा च गर्हणे' अमरकोशः–१।६-१३।

**ज्ञानम्** १५९

जानना। प्रवीणता। परमज्ञान। ज्ञान से ही मुक्ति होती है। इनके दो रूप–सास्रव और अनास्रव। सास्रव ज्ञान लोक संवृतिक है। अनास्रव ज्ञान के दो प्रकार-धर्मज्ञान और अन्वयज्ञान। ज्ञान सत्यभेद से दश हैं— दुःख, समुदय, निरोध, मार्ग, लोकसंवृत्ति, धर्म, अन्वय, परिचित्त, क्षय और अनुत्पाद। धर्मसङ्ग्रह के अनुसार ज्ञान तीन हैं–अविकल्पक, विकल्प–समभावबोधक और सत्यार्थोपायपरोक्ष। ज्ञान के पांच रूप–आदर्शन, समता, प्रत्यवेक्षणा, कृत्यानुष्ठान और सुविशुद्ध धर्मधातु।

**ज्ञानयोगम्** १६०

आत्मज्ञान। अर्हत् प्राप्त करने का साधन। आध्यात्मिकमार्ग। समत्व।

अज्ञान का नाश ज्ञान की साधना से संभव है। इससे सृष्टि एवं स्रष्टा में भेद नहीं रह जाता है।

## त

**तत्त्वम्** २१

तथ्य। मूलतत्त्व अथवा रहस्य। जगद्रहस्य। द्वयरहित अर्थात् अद्वय। शान्त। अनभिलाप्य। निष्प्रपञ्चात्मक। विशुद्ध। निर्विकल्पक। जब परमार्थभूत-शून्यता दर्शन के अंजन से बुद्धिरूपी नयन अंजित होगा, तब तत्त्वज्ञान उत्पन्न होगा और तत्त्व स्वयं अधिगत होगा।

**तत्त्वधीः** २८

यथार्थरूप को जानने वाला। तत्त्वज्ञ। धर्म के मर्म (रहस्य) को जानने वाला। बुद्धत्व का ज्ञाता। दार्शनिक।

**तत्त्वदर्शी** १४९

तथ्य को देखने वाला। भगवान् बुद्ध। परमज्ञानी। चिन्तक। प्रपञ्चरहित। धीमान्। पुरुषोत्तम।

**तथागतः** ३०

बुद्ध। सुगत। निःस्वभाव। तथागत का मनस् सदैव समताज्ञान से संप्रयुक्त होता है। बौद्धधर्म का महापुरुष तथागत से संबोधित होता है। इस प्रकार तथागत ने जो कुछ कहा वह संशयरहित है। अतः तथागत के उपदेशों का आचरण करना चाहिए। धर्मसङ्ग्रह में सात तथागत हैं—(१) विपश्यी (२) शिखी (३) विश्वभू (४) क्रकुच्छन्द (५) कनकमुनि (६) काश्यप और (७) शाक्यमुनि। तथागत के दशज्ञानबल हैं—स्थानास्थान, कर्मविपाक, नानाधातु-नानाधिमुक्ति, सत्त्वेन्द्रियपरापर, सर्वत्रगामिनीप्रतिपत्ति, ध्यानविमोक्षसमाधिसमापत्ति, संक्लेशव्यवदानव्युत्थान, पूर्वनिवासानुस्मृति, व्युत्पत्ति और आस्रवक्षय।

**तथागतगुह्यकम्** ४

वैपूल्यसूत्रों में ९ वां सूत्र। इसे 'गुह्यसमाजतन्त्रम्' से भी पुकारा जाता है। इसमें तथागत के आयुःपरिमाण, पापदेशना तथा शून्यता का विस्तृत वर्णन है। इस सूत्र का उद्देश्य महायान के धार्मिक सिद्धान्तों का सरल भाषा में प्रतिपादन है। इस पर सद्धर्मपुण्डरीक और प्रज्ञापारमिता सूत्रों का व्यापक प्रभाव है। इस सूत्र की संरचना सातवीं शती में हुई है।

'पञ्चक्रम' इसी का एक अंश कहा जाता है। यह अनुत्तरयोगतन्त्र है। इसमें योगसिद्धि की पांच भूमियों का निरूपण किया गया है किन्तु इनकी प्राप्ति के लिए मण्डल, यन्त्र, मन्त्र और देवपूजन बताये गये हैं। इस सूत्र के पांच भाग हैं ( वज्रच्छेदिका, नैरात्म्यपरिपृच्छा, राष्ट्रपालपरिपृच्छा, मञ्जुश्रीपरिपृच्छा, शालिस्तम्बसूत्र और रत्नकूटसूत्र ), जो महायान सूत्रों से मिलते-जुलते हैं।

**तिर्यग्** १८४

कामधातुओं के छ:निकायों (नरक, प्रेत, तिर्यक्, मनुष्य और देव) में एक। पांच गतियों (नरक, प्रेत, तिर्यक्, मनुष्य और काय) में एक। चार अपायों (दुर्गति) में एक। देव-मानुष आदि योनियों में एक। तिर्यग्योनि के चार रूप हैं–१. अण्डज (अण्डे से उत्पन्न पक्षी-सरीसृप आदि प्राणी), २. जरायुज (गर्भ से उत्पन्न जीव-आदि पशु) ३. स्वेदज (पसीने से उत्पन्न खटमल आदि) और ४. उपपादुक ( वर्षा के आरम्भ में उत्पन्न होने वाले फतीङ्गे आदि)।

**तिर्यग्गतिः** ५

टेढ़ी-मेढ़ी गति। टेढ़ी-मेढ़ी गति वाला। 'स तिर्यङ् यस्तिरोऽञ्चति'–अमरकोशः–३/१-३४। तिर्यग्योनि में जन्म देनेवाले जीव।

**तीर्थम्** १०

मार्ग। पवित्र स्थान। बौद्धेतरशास्त्र। तीर्थयात्रा का उपयुक्त स्थान–मन्दिर आदि, जो किसी पुण्य कार्य हेतु अर्पित ( विशेषकर वह स्थान जो किसी पवित्र नदी के तट पर) हो। 'निपानागमयोतीर्थमृषिजुष्टजले गुरौ'—अमरकोशः-३/३-८६। उपचार। साधन। दार्शनिकसिद्धान्तवादी। तीर्थङ्कर। 'शुचि मनो यद्यस्ति तीर्थेन किम्' भर्तृ० २।५५। महाव्युत्पत्ति (पृ० ४४) के अनुसार ३४ प्रदेश। बौद्धतन्त्र में २४ पीठस्थान प्रसिद्ध हैं।

**त्रयो दीपाः** १९७

जीवन में काम आने वाले तीन अन्यतम प्रकाश–दान, शील और ज्ञान।

**त्रैलोक्यविधिमूढः** २३

स्वर्ग, मृत्यु और पाताल से आच्छादित। स्वर्गलोक, भूलोक और पाताललोक। संसारिक–प्रपञ्चों से मोहित।

**त्रैधातुकम्** २४

तीन धातुएं–कामधातु, रूपधातु और अरूपधातु। विज्ञप्तिमात्र। 'चित्तमात्रं

भो जिनपुत्रा यदुत त्रैधातुकमिति' विज्ञप्तिमात्रतासिद्धि—१/१। इसे जानने वाले का समय अवश्य परिवर्तित होता है।

**त्रैगुण्यम्** २०५

तिगुना। तीन प्रकार के गुणों ( संभार, कुशलसंग्राह और सत्त्वार्थ क्रिया ) का समाहार। सत्त्व, रजस् और तमस् गुणों से आच्छन्न। शील, समाधि और प्रज्ञा से परिपूर्ण। 'त्रैगुण्योद्भवमत्र लोकचरितं नानारसं दृश्यते' मालवि०-१/४।

**त्रिकालम्** १०२

तीनकाल अथवा क्रिया के तीन अवसर-भूत, वर्तमान और भविष्य। कार्य के तीन समय-प्रातः, मध्याह्न और अपराह्न। इनकी सत्ता का अपलाप नहीं किया जा सकता।

**त्रिगतिः** १५५

तीन गतियाँ-आकाश में उड़ना, जमीन पर चलना और जल में तैरना।

**त्रिछिद्रः** ९९

तीन प्रकार के दौर्बल्य—राग, लोभ और मोह। इन्हें काम के तीन छिद्र के रूप में अभिहित किया जाता है।

**त्रिदशान्**

तीन अवस्थाएं-बाल्य, युवा और बृद्ध।

**त्रिदिवम्** १६७

स्वर्ग। 'स्वर्गः नाकः त्रिदिवः' अमरकोशः-१।१-६। 'त्रिमार्ग एव त्रिदिवस्य मार्गः'— कु०-१।२८। आकाश। पर्यावरण। प्रसन्नता।

**त्रिदोषः** १०७

तीन प्रकार के दोष—राग, द्वेष और मोह। वात, पित्त और कफ्-आयु०।

**त्रिदृष्टिः** १५६

सुख, दुःख और मोहस्वभाव।

**त्रिपथः** ११२

तीनमार्ग—बुद्ध, धर्म और सङ्घ।

## परिशिष्टम्-इ

**त्रिबोधिः** १५६

तीन प्रकार का ज्ञान। यथार्थ, भ्रम और मिथ्या।

**त्रिभवः** १३४

जरा, मृत्यु और व्याधि। इनके रहस्य को समझने वाला ही बुद्ध बनता है।

**त्रिभवोत्तमः** ३

तीनों लोकों (स्वर्ग, भू और पाताल) में उत्तम। जरा, मृत्यु और व्याधि से रहित। तथागत। भगवान् बुद्ध।

**त्रिभागः** १५६

भूत, भविष्य और वर्तमान।

**त्रिरत्नम्** १५६

निर्वाण प्राप्ति के लिए त्रिरत्नों (बुद्ध, धर्म और सङ्घ) का अनुसरण आवश्यक है। जो उपासक होना चाहता है वह सर्वप्रथम भगवान् बुद्ध, बुद्धकारकधर्म और उसके बाद सङ्घ की शरण में जाय।

**त्रिराशिः** १५६

बुद्ध, धर्म और सङ्घ। शील, समाधि और प्रज्ञा।

**त्रिविधं कर्म** ५

तीन प्रकार (कायिक, वाचिक और मानसिक) के कर्म। इनसे किये हुए कर्म शुभ और अशुभ दोनों रूप में हो सकते हैं। सद्धर्म पूर्वक किया गया कर्म शुभ एवं अधर्म पूर्वक किया गया कर्म अशुभ के रूप में अभिहित किया जाता है। इनके तीन रूप हैं—दृष्टधर्मवेदनीय, उत्पद्यवेदनीय और अपरवेदनीय। कर्म तुषसमन्वागत तण्डुल के समान है। यह औषधि सदृश है जो फल विपाक होने पर विनष्ट हो जाता है। यह पुष्पवत् है। अर्थात् जिस प्रकार पुष्प फलोत्पत्ति का आसन्न कारण है। उसी भाँति कर्म भी विपाकोत्पत्ति का कारण बनता है।

**त्रिविष्टपम्** १५६

स्वर्ग। 'तृतीयं विष्टपं त्रिविष्टपम्' रामाश्रमी—१।१-६। . . .द्वे स्त्रियां क्लीबे त्रिविष्टपम्' अमरकोशः–१।१-६। स्थल विशेष का नाम।

**त्रिस्थानगः** १०२

स्वर्ग, नरक और पाताल।

**त्रिहेतुः** १०२

तीन प्रकार के कारण। लोभ, द्वेष तथा मोह। चित्त की विकृति। अलोभ, अद्वेष और अमोह नामक तीन कुशलहेतु हैं।

**तृप्तः** ७५

परिपूर्ण। सम्यक्तया सन्तुष्ट। 'हृष्टे मत्तस्तृप्तः प्रह्लन्नः प्रमुदितः प्रीतः' अमरकोशः–३।१-१०३। दुःख-सुख एवं शुभाशुभ में सन्तुष्ट प्रसन्न रहना ही श्रेयष्कर है।

**तृष्णा** १३

लोभ। भोग और मैथुन की कामना करने वाले जीव की अवस्था तृष्णा है। रूपादि कामगुण और मैथुन के प्रति राग का समुदाचार 'तृष्णा' की अवस्था है। इसका नाश तब होता है, जब इसके प्रभाव से जीव भोगों की पर्येष्टि प्रारम्भ करता है। रूपादि भेद से तृष्णा षड्विध है। इनमें से प्रत्येक का प्रवृत्ताकार त्रिविध है—काम, भव और विभव। जब चक्षु के अपाय में रूपावलम्बन आता है और काम के आस्वादवश उसकी आस्वादनप्रवृत्ति होती है, तब 'कामतृष्णा', जब यह शाश्वत दृष्टि सहगत राग हो तब 'भवतृष्णा' और जब उच्छेदृष्टिसहगत राग हो तब 'विभवतष्णा' होती है। 'तृष्णे स्पृहा पिपासे द्वे' अमरकोशः–३।३-५१। वेदना होने पर इस सुख को मुझे पुनः प्राप्त करना चाहिए, इस प्रकार के निश्चय का नाम तृष्णा है। यतः तृष्णा ही सभी दुःखों का मूल है अतः इसका समूल नाश कर सद्धर्मी बनें।

## द

**दण्डत्रयम्** ५३

तीन दण्ड (कर्म)। काय, वाग् और मन। नियन्त्रण। 'वाग्दण्डोऽथ मनोदण्डः कायदण्डस्तथैव च, यस्यैते निहिता बुद्धौ त्रिदण्डीति स उच्यते'– मनु० १२/१०। जरा, यौवन और व्याधि रूपी दण्ड नाशक होते हैं। अतः इनसे बचने के लिए सद्धर्म का आचरण करना चाहिए।

**दमः** ४

दमन करना। अपनी उग्र भावनाओं को वश में करना। आत्मसंयम। 'निग्रहो बाह्यवृत्तीनां दम इत्यभिधीयते' गीता-१०/४। बुराई की ओर से मन को मुक्त करना। 'कुत्सितात्कर्मणो विप्र यच्च चित्तनिवारणं, स कीर्तितो दमः'। 'दान्तिस्तु दमथो दमः' अमरकोशः–३/२-३। शान्ति सम्प्राप्ति के ९ हेतुओ में एक। इस परिवर्तनशीलसंसार में चित्त को वश में रखना श्रेयस्कर है।

**दशधर्माः** ७२

पदार्थमात्र का सङ्केत। धर्मायतन। इन्हें दो रूपों (सामान्य और गौण) में विभक्त किया गया है। (१.) सामान्यधर्म महाभूमिकधर्म से भी अभिहित किये जाते हैं। चित्त को आवृत किये रहने वाले इन धर्मों की संख्या दश है—(१) वेदना ( सुख, दुःख और अदुःखासुख ), (२) चेतना ( चित्तका अभिसंस्कारक ), (३) संज्ञा (विषय के निमित्त स्त्री-पुरुष आदि), (४) छन्द ( कार्य की इच्छा ), (५) स्पर्श ( इन्द्रिय, विषय और विज्ञान का सन्निकर्ष ), (६) मति अथवा प्रज्ञा ( धर्मों का प्रविचय ), (७) स्मृति, (८) मनस्कार ( चित्त का आभोग ), (९) अधिमोक्ष ( आलम्बन के गुणों की अवधारणा) यथा—निश्चित धारणा–विज्ञानवादी। आलम्बन में निश्चल भाव से स्थिति–स्थविरवादी। (१०) समाधि ( चित्त की एकाग्रता )। (२)गौणधर्म-कुशलाकुशल रूपों में अभिव्यंजित होते हैं। इनकी भी संख्या दश है - १. श्रद्धा, २. अप्रमाद, ३. प्रश्रब्धि, ४. उपेक्षा, ५. ह्री, ६. अपत्रपा, ७. अलोभ, ८. अद्वेष, ९. अविहिंसा, और १० वीर्य। ये धर्म कुशलमहाभूमिक हैं, जो सदैव शुभ की ओर उन्मुख करते रहते हैं। 'धृति क्षमा दमोस्तेयं शौचमिन्द्रियनिग्रहः, धीर्विद्या सत्यमक्रोधो दशकं धर्मलक्षणम्' मनुस्मृति। प्रमाद करने से इन धर्मो में शिथिलता आती है। अतः अप्रमादी बनकर इन दशधर्मों का परिपालन करना चाहिये।

**दशभूमिकसूत्रम्** ४

महायान धर्म के वैपुल्यसूत्रों में एक। इसे दशभूमेश्वर सूत्र भी कहा जाता है। इसमें बुद्धत्व की प्राप्ति हेतु दशभूमियों का क्रमिक वर्णन है। गद्यात्मक इन सूत्रों का अवलम्बन करके बौद्धाचार्यों ने अनेक महत्वपूर्ण ग्रन्थों की रचना की, जिसमें धर्मसमुच्चय अन्यतम है।

**दानम्** ११६

देना। पुरस्कार। अध्यापन। सब जीवों के लिए सब वस्तुओं का दान।

दानफल का परित्याग। षड्पारमिताओं में एक। दानपुण्य के दो रूप—१. त्यागान्वयपुण्य, २. परिभोगान्वयपुण्य। दान के तीन प्रकार–१. धर्म, २. आमिष और ३. मैत्री।

दिवौकसः १९२

देवता। स्वर्ग में रहने वाला। दिव्यपुरुष। बुद्ध।

दुःखम् ५६

प्रथम आर्यसत्य। सास्रव ( रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार और विज्ञान ) धर्म। सांसारिक जीवन दुःख से आप्लावित है। ऐसी कोई वस्तु नहीं जो दुःखमय न हो।

दुःखनिरोधः १२

तृतीय आर्यसत्य। दुःख का नाश है। निर्वाण। जब दु.ख उत्पन्न करने के कारण हैं तो उनके दमन से दुःख दूर भी हो सकते हैं। तृष्णा से विमुक्ति निर्वाण है। द्र०–विनय, महावग्ग, और सुत्तपिटक।

दुःखनिरोधगामिनी प्रतिपत् १२

चतुर्थ आर्यसत्य। वह मार्ग जो दुःख के नाश तक चला जाता है। अर्थात् जिस मार्ग पर चलने से दुःख का नाश होता है। सम्यक् दृष्टि, संकल्प आदि अष्टाङ्गमार्ग।

दुःखसमुदयः १२

द्वितीय आर्यसत्य। दुःख की उत्पत्ति। कारण समुदाय। दुःख का कारण ( हेतु ) है, और वह है तृष्णा। प्रतीत्यसमुत्पाद। दुःखसमुदाय के १२ अङ्ग द्वादशनिदान हैं—अविद्या, संस्कार, विज्ञान, नामरूप, षडायतन, स्पर्श, वेदना, तृष्णा उपादान, भव, जाति और जरा-मरण। इनमें प्रारम्भ के दो–भूत, सात–वर्तमान और अन्त के तीन-भविष्य से जुड़े हुए हैं।

देवः १४८

दिव्य। देवता। मनुष्यदेव। बुद्धदेव। देवताओं का प्रिय। सत्यवादी सदैव देवताओं से पुरस्कृत होता है।

देवलोकम् १४८

स्वर्ग। देवताओं की निवास भूमि। परमपद प्राप्तिस्थल। दुःख निवृत्त जनों का देश।

देशकालविधिज्ञः ७

तत्त्वज्ञ। प्रत्येक वस्तु के तीन गुण होते हैं–देश, काल और स्वभाव। इन्हें सम्यक्तया जानने वाला।

**द्वेषः** ६

विरोध। राग के विपरीत। व्यापाद। अनिच्छा। जुगुप्सा। हेतु के तीन दोषों (राग, द्वेष और मोह) में एक। अकुशलधर्म। पैशुन्य का मूल। प्रतिघ। मूलक्लेशों (राग, द्वेष, मोह, मान, विचिकित्सा और कुदृष्टि) में एक।

## ध

**धर्मः** ७

सदाचार। नैतिक गुण। पदार्थ मात्र का सङ्केत। त्रिरत्नों में एक। धर्म के तीन प्रकार-कुशल, अकुशल और अव्याकृत। सास्रव-संस्कृत ( रूपादि-पञ्चस्कन्ध ) अनास्रव-असंस्कृत ( आकाश, अप्रतिसंख्यानिरोध और मार्गसत्य )। धर्म शब्द के दो अर्थ – (१) बुद्ध की शिक्षा, उपदेश और सिद्धान्त (२) अध्यात्म आलम्बन, बाह्य आलम्बन एवं दोनों। धर्म के तीन स्वभाव–परिकल्पित, परतन्त्र और परिनिष्पन्न। धर्म के दो रूप– (१) सामान्य (वेदना आदि दशमहाभूमिक) धर्म (२) गौण (श्रद्धा आदि कुशल या अकुशल ) धर्म। 'स्वलक्षणधारणात् इति धर्मः' हीनयान। धर्म का अर्थ भाव का धारक है। वस्तुतः धर्म क्षणिक होता है, एक क्षण में एक ही धर्म ठहर सकता है। धर्म आपस में मिलकर नवीन वस्तु को उत्पन्न करता है। धर्म का यह स्वभाव होता है कि वे कारण (हेतुप्रभाव) से उत्पन्न होकर अपने विनाश ( निरोध ) की ओर उन्मुख होते हैं।

**धर्मदानम्** ६

पूतकर्म। सूत्रादि द्वादशाङ्गों की अक्लिष्ट चित्त ( अलोभ आदि ) से दी गयी सम्यक् देशना धर्मदान है। धर्म का दान ( व्याख्यान ) जो क्लिष्ट चित्त ( लोभ, मोह और सत्कार भाव ) से करते हैं वे अपने बृहत्पुण्य का विनाश करते हैं। 'धर्मदानं यथा भूतं सूत्राद्यक्लिष्ट देशना, पुण्यनिर्वाणनिर्वेधभागीयं कुशलत्रिधा' अभिधर्मकोशः–४/१२५। धर्मदान से मनोरथ पूर्ण होते हैं।

**धर्मपरायणः** १९३

धार्मिक। भद्र पुरुष। धर्म का प्रवचन करने वाला। पुण्यात्मा।

**धर्मवञ्चकः** १७९

अधर्मी। धर्म से कपट करने वाला। धर्मधूर्त। पापात्मा।

धातुः १३

गोत्र। मूलतत्त्व। रूपधातु (भौतिक), अरूपधातु (अभौतिक) और कामधातु (जगद् विभाजक तत्त्व)। वे शक्तियां जिनके एकीकरण से घटनाओं का एक सन्तान (प्रवाह) निष्पन्न होता है। इनकी संख्या १८ है–जिनमें छः इन्द्रियां (चक्षु-श्रोत्र-घ्राण-जिह्वा–काम और मन), छः विषय (रूप, शब्द, गन्ध, रस, स्पर्श और धर्म) तथा छः विज्ञान (चाक्षुष, श्रावण, घ्राणज, रासन, स्पर्शज और मनोविज्ञान)–धर्मसंग्रह। पृथिवी, जल-तेज और वायु धातुचतुष्टय कहलाते हैं।

ध्यानम् ७

चिन्तन। धार्मिक मनन। किसी देवता की व्यक्तिगत उपाधियों का मानसिक ध्यान। ध्यान के चार प्रकार—(१) जब चित्त में वितर्क, विचार, प्रीति, सुख तथा एकाग्रता नामक पाँच वृत्तियों की प्रधानता हो, (२) इसमें वितर्क तथा विचार का अभाव, श्रद्धा की प्रबलता तथा प्रीति, सुख और एकाग्रता की प्रधानता रहती है, (३) इसमें सुख तथा एकाग्रता की प्रधानता रहती है, सुख की भावना साधक के चित्त में विक्षेप उत्पन्न नहीं करती है। चित्त में विशेष शान्ति तथा समाधान का उदय होता है। (४) इसमें शारीरिक सुख-दुःख का सर्वथा त्याग, राग-द्वेष से पृथक रहना तथा उपेक्षा की भावना प्रबल होती है। ध्यान में चित्त निर्मल एवं विशुद्ध बन जाता है।

ध्यानपारमिता २१६

चित्तैकाग्रता। प्रज्ञा का प्रादुर्भाविक स्वरूप, जिसमें क्लेशों (राग, द्वेष, मान, विचिकित्सा और मोह) का क्षय उत्पन्न होता है।

धृतिः ४

धैर्य। तृप्ति। प्रसन्नता। मोक्ष के छः आयतनों (अप्रमाद, श्रद्धा, वीर्य, धृतिः, ज्ञानाभ्यास तथा सत्सङ्ग) में अन्यतम। 'धृतिर्योगान्तरे धैर्ये धारणाध्वरतुष्टिषु' विश्वः–६०/५०।

## न

नरकः ४

घृण्य प्रदेश। कामधातु (नरक, प्रेत, तिर्यक्, मनुष्य और छः देव निकाय) में अन्यतम। चार गतियों (नरक, प्रेत, तिर्यक् और मनुष्य) में एक।

नरक के छः हेतु हैं–चपलता, पाप का संसर्ग, क्रूरता, व्यर्थवचन, मिथ्या-दृष्टि और प्रमाद। उष्णनरक आठ है–१. संजीव, २. कालसूत्र, ३. संघात, ४. रौरव, ५. महारौरव, ६. तपन, ७. प्रतापन, ८. अवीचि। 'स्यान्नारकस्तु नरको नित्यो दुर्गति: स्त्रियाम्, तद्भेदास्तपनावीचि-महारौरवरौरवाः' अमरकोशः–१/९-१। सातभवों (नरक तिर्यक, प्रेत देव, मनुष्य, कर्म और अन्तरा) में एक। शीतनरक के आठ रूप–अर्बुद, निरर्बुद, अटट, अपप, हाहाधर, उत्पल, पद्म और महापद्म। सप्तपातालों (धरणीतल, अचल, महाचल आप, काञ्चन, संजीव और नरक) में अन्तिम।

**नामरूपम्** १२६

पञ्चस्कन्ध। मिथ्यादृष्टि का अधिष्ठान। द्र०–अभिधर्मकोश–४/७१। द्वादश निदानों (अविद्या, संस्कार, विज्ञान, नामरूप, षडायतन, स्पर्श, वेदना, तृष्णा, उपादान, भव, जाति और जरा-मरण) में अन्यतम। विज्ञान-क्षण से षडायतन की उत्पत्ति तक की अवस्था। भ्रूण की मानसिक तथा शारीरिक अवस्था जब गर्भ में चार सप्ताह समाप्त हो चुके रहते हैं।

**निर्वाणम्** १३

प्रपञ्च रहित। सांसारिक जीवन से विमुक्ति। पूर्ण और शाश्वत शान्ति। सर्वभूत मैत्री। अमृतपद। जन्म-मृत्यु से रहित। दीप। त्राण। श्रामण्य। बौद्ध धर्म का लक्ष्य। रागक्षय। दुःख का नाश। विराग। हीनयानियों के अनुसार निर्वाण दो हैं–सोपधिशेष (जिसमें अर्हत को शारीरिक दुःख भी हो अर्थात् जीवनमुक्त की अवस्था) और निरुपधिशेष (जिसमें मृत्यु के पश्चात् अर्हत् का अवसान हो), किन्तु महायानी एक और अप्रतिष्ठित निर्वाण की अवस्था स्वीकारते हैं। इसमें परिनिवृत्ति के बाद भी बुद्ध जीवों की रक्षा हेतु संसार सागर के तट पर अवस्थित रहते हैं। क्लेश-जन्मादि का अभाव। तीसरा आर्यसत्य–दुःखनिरोध। अष्टाङ्गिक मार्ग के परिपालन से वस्तुओं की अनित्यता का अनुभव होता है, तत्पश्चात् भिक्षु राग-द्वेष आदि क्लेशों का दमन कर पूर्णत्व की प्राप्ति करता है। निर्वाण वह मानसिक दशा है, जिसमें भिक्षु जगत् के अनन्त प्राणियों के साथ अपनी मात्र एकता स्थापित करता है। 'मोक्षे धीर्ज्ञानम् अन्यत्र विज्ञानं शिल्पशास्त्रयो, मुक्तिः कैवल्यनिर्वाण श्रेयो निःश्रेयसामृतम्'–अमरकोशः–१/५-६।

## प

**पञ्चगुणान्वितम्** ८८

पाँच गुणों (सत्य, अहिंसा, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और मद्यवर्जन) से युक्त। भगवान् बुद्ध का स्वरूप।

**पञ्चजन्मानि** १०९

नरक, प्रेत, तिर्यक, मनुष्य और देवयोनियों ( गतियों ) में उत्पन्न होने वाले जीव ।

**पञ्चतीर्थानि** १०८

नरक, प्रेत, तिर्यक्, मनुष्य और देव नामक पञ्च स्थलों में उत्पन्न ।

**पञ्चबन्धनानि** २३

पांच प्रकार के बन्धन ( संयोजन ) (१) रूपराग, (२) अरूपराग, (३) मान, (४) औद्धत्य और (५) अविद्या–अभिधर्मकोश–५|४५ । इन बन्धनों के छेदन करते ही क्लेश दूर हो जाते हैं । अर्थात् सब प्रकार के दुःखात्मक पञ्चस्कन्धों (रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार और विज्ञान) का अन्त हो जाता है ।

**पञ्चशीलाः**

पाँच प्रकार ( प्राणाति-विरति, अदत्तादानविरति, काममिथ्याचारविरति, मृषावादविरति और सुरा-मैरेय-प्रमाद-स्थानविरति ) के शील । द्र०–धम्मपद-१८।१२–१३ ।

**पञ्चशीर्षाणि** १०८

श्रद्धा, समाधि, वीर्य, स्मृति और प्रज्ञा नामक पञ्चशीर्ष–पञ्चेन्द्रियों अथवा पञ्चबलों का समुद्भावक ।

**पञ्चस्कन्धाः** ९६

पाँच प्रकार ( रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार और विज्ञान ) के समुदाय । आत्मा इन्हीं पञ्चस्कन्धों का समूह मात्र है ।

**पञ्चात्मकं वीर्यम्** २६

महाकुशल, महाक्रिया एवं अर्पणाजवन में सम्प्रयुक्त श्रद्धा, वीर्य ,स्मृति, समाधि एवं प्रज्ञा ही चैतसिक, ५ इन्द्रियां एवं ५ बल । आर्याष्टाङ्गिक-मार्गों में सम्यक्व्यायाम, सप्तबोध्यङ्गों में वीर्यसंबोध्यङ्ग और चार ऋद्धिपादों में वीर्यऋद्धिपाद । धर्मसङ्ग्रह के अनुसार वीर्य के तीन रूप–संनाहवीर्य, प्रयोगवीर्य और परिनिष्ठावीर्य ।

**पञ्चेन्द्रियाणि** ६२

पाँच प्रकार की इन्द्रियां–१. श्रद्धा, २. वीर्य, ३. स्मृति, ४. समाधि और ५. प्रज्ञा । 'श्रद्धासमाधिवीर्यस्मृतिप्रज्ञेन्द्रियं चेति' धर्मसङ्ग्रहः ।

**पञ्चकामः** २०३

स्थिर तथा चर अर्थात् यावत् चराचर भाव। पञ्चकामगुण में राग की उत्पत्ति नहीं होती है, जबकि कायगतास्मृति की उत्पत्ति होती है।

**पञ्चगतयः** २०२

पांच प्रकार की गतियां—(१) नरक (२) तिर्यक् (३) प्रेत (४) मनुष्य और (५) देव। 'नरकः-तिर्यक्-प्रेतः-असुरः-मनुष्यः-देवश्चेति' धर्मसङ्ग्रहः।

**पञ्चभिः स्थानैः** १६०

पांच गतियां। यथा–नरक, प्रेत, तिर्यक्, मनुष्य और देव।

**पञ्चहेतवः** ९९

महाव्युत्पत्ति में छः हेतु गिनाये गये हैं–कारणहेतु, सहभूहेतु, विपाकहेतु, सम्प्रयुक्तहेतु, सर्वत्रगहेतु और सभागहेतु। अभिधर्मसमुच्चय के अनुसार इनकी संख्या तीन है–उत्पत्तिहेतु, प्रवृत्तिहेतु और सिद्धिहेतु। अभिधम्मत्थसङ्गहो के अनुसार लोभ, द्वेष एवं मोह ये तीन अकुशलहेतु तथा अलोभ, अद्वेष एवं अमोह ये तीन कुशल एवं अव्याकृत हेतु हैं।

**पञ्चालम्बनम्** १०७

रूप, शब्द, गन्ध, रस तथा अप् ( धातुवर्जित भूत त्रय संख्यात नामक स्प्रष्टव्य ) ये पञ्च गोचररूप। चित्त-चैतसिक धर्म भी किसी एक आलम्बन का ग्रहण करके ही प्रवृत्त होते हैं। अभिधम्मत्थसङ्गहो में ये छः ( रूपालम्ब०, शब्दाल०, गन्धाल०, रसाल०, स्प्रष्टव्याल० और धर्माल० ) हैं।

**पण्डितः** ११२

विद्वान्। बुद्धिमान्–'स्वस्थे को वा न पण्डितः'। कुशल। सद्धर्मी। तत्त्वज्ञानी।

**पर्येषणा** १८६

नाम, वस्तु, स्वभाव-प्रज्ञप्ति और विशेषप्रज्ञप्ति नामक चार पर्येषणाये हैं। द्र०–अभिसं०–९९-१००।

**परिवर्तः** २२

परिवर्तन। जीवन की परिवर्तित अवस्था। परिस्थितियों में अदल-बदल। समय का फेर। वर्ग अथवा अध्याय का नाम। बुद्ध के जीवन की चार ( जरा, व्याधि, मृत्यु और प्रव्रज्याज्ञान ) घटनाएं। 'दृशो जीवलोकस्य परिवर्तः' उत्तर०।

**पापः** ४

अनिष्टकर । पुण्य के प्रतिकूल । दुष्ट । अधर्म । दुराचारी । अस्त्री पङ्कं पुमान्पाप्मा पापं किल्विषकल्मषम्, कलुषं वृजिनैनोघमंहोदुरितदुष्कृतम्'– अमरः–१/४-२३ । 'नृशंसो धातुकः क्रूरः पापः' अमरकोशः–३/१-४७ ।

**पामरः** ८५

जड़ बुद्धिवाला । पापी । अधर्मी । नीचकर्म में संलग्न व्यक्ति । 'विवर्णः पामरो नीचः प्राकृतश्च पृथग्जनः, निहीनोऽपसदो जाल्मः क्षुल्लकश्चेतरश्च सः' अमरकोशः–२/१०-१६ ।

**पारापारविधिज्ञः** २३१

शुभाशुभ अथवा धर्माधर्म के मर्म को जानने वाला । परम ज्ञानी । भगवान् बुद्ध ।

**पाशः** ९४

जाल । बन्धन । पाश के दो अर्थ हैं –(१) तिरस्कार, अवमान यथा–छात्र-पाश, (२) सौन्दर्य, सराहना यथा -कर्णपाश । पञ्चस्कन्ध निर्मित पदार्थ ।

**पारुष्यम्** ८

कठोर । क्रूरता । हिंसा ( वाणी अथवा कर्म से ) । नारकीयसत्त्व जो अन्योन्य निग्रह करते हैं पारुष्य कहलाते हैं । मार्दव के विपरीत । पुरुषो निष्ठुरभाषी—तस्य भावः पारुष्यम् । पारुष्यं परुषत्वे च दुर्वाक्ये पुंसि गीर्पतौ अतिक्रम्योक्तिरतिवादः । 'अप्रियवचसः' रामाश्रमी–१/६-१४ ।

**पांसु** २३०

धूल का ढेर । धूल-धूसरित । अपवित्र । पृथ्वी पर स्वेच्छया विचरण करने वाला ।

**पुण्यम्** २४४

सद्गुण । धार्मिक कृत्य । संस्कृत और शुभधर्म । वे गुण जिनके अनुष्ठान से अकलुषित प्रज्ञा प्राप्त हो । तीन कर्मों-पुण्य ( सुख ), अपुण्य (दुःख), आनिज्य ( अदुःखासुख ) में एक । कामधातु का कुशलकर्म पुण्यकर्म कहलाता है । पुण्य की तीन क्रिया हैं—दान, शील और ध्यान । दान का पुण्य दो प्रकार का है-(१) त्यागान्वय पुण्य (जो त्याग से प्रसूत हो) (२) परिभोगान्वयपुण्य ( जो प्रतिग्रहीता द्वारा दान वस्तु के परिभोग से सम्भूत हो ) । धर्म–'स्याद्धर्ममस्त्रियां पुण्यश्रेयसी सुकृतं वृषः' अमरः–१/४-२४ ।

**पुरुषोत्तमः** १४९

श्रेष्ठ पुरुष। तत्त्वज्ञानी। परमात्मा। भगवान् बुद्ध। धर्म के मर्म को जानने वाला।

**पैशुन्यम्** ८

चञ्चलचित्त। इधर-उधर मन लगाने वाला। दुष्टता। समाधि के विपरीत। चुगली-'पिशुनस्य भावः कर्म वा'।

**प्रज्ञा** २१९

बुद्धिमत्ता। शून्यता का पूर्ण ज्ञान। यथार्थबोध। धर्म प्रविचय। इनके तीन प्रकार हैं-श्रुतमयी, चिन्तामयी और भावनामयी। "बुद्धिर्मनीषा धिषणा धीः प्रज्ञा शेमुषी मतिः, प्रेक्षोपलब्धिश्चित्संवित्प्रतिपज्ज्ञप्ति-चेतना" अमरकोशः-१/-५-१।

**प्रज्ञापारमिता** २१९

सर्वोच्च ज्ञान। ज्ञान की पूर्णता। सब धर्मों की निःसारता का ज्ञान। जब यह ज्ञान उत्पन्न हो कि भावों की उत्पत्ति न स्वतः होती है, न परतः और न उभयतः, तब प्रज्ञापारमिता का प्रादुर्भाव होता है। इसी से बुद्धत्व की प्राप्ति होती है। "प्रज्ञापारमिताज्ञानमद्वयं स तथागतः, साध्यतादर्थ्ययोगेन ताच्छब्द्यं ग्रन्थमार्गयोः' दिङ्नाग।

**प्रज्ञापारमितासूत्रम्** ४

वैपुल्यसूत्रों में दो प्रकार है के ग्रन्थ मिलते हैं। एक में बुद्ध, बोधिसत्त्व, तथा बुद्धयान की महत्ता वर्णित है। यथा-ललितविस्तर, सद्धर्म-पुण्डरीक आदि, जब कि दूसरे में शून्यता एवं प्रज्ञा की महत्ता है। एक ओर शून्यता और दूसरी ओर महाकरुणा, इन दो सत्यों का समन्वय करने का प्रयत्न प्रज्ञापारमितासूत्र में किया गया है। धर्मसमुच्चय इस सूत्र पर आधारित है।

**प्रत्यक्षम्** ११६

प्रत्यक्षज्ञान। इन्द्रियगोचर। एक प्रकार का प्रमाण—'इन्द्रियार्थसन्निकर्ष-जन्यं ज्ञानं प्रत्यक्षम्' तर्क०। नाम, जाति आदि से असंप्रयुक्त कल्पना विहीन ज्ञान। कल्पनापोढ और अभ्रान्त-'प्रत्यक्षं कल्पनापोढमभ्रान्तम्'-न्यायबिन्दुः। सम्यक्ज्ञान के प्रकारों (प्रत्यक्ष और अनुमान) में अन्यतम। प्रत्यक्ष का विषय स्वलक्षण है। जिस अर्थ के समीप या दूर होने पर ज्ञान के प्रतिभास में भेद हो, वह स्वलक्षण ( परमार्थ सत् ) है।

**प्रत्यवायः** ७५

ह्रास। न्यूनता। विपरीतमार्ग 'पापमयता अनुत्पत्ति तथा चान्ये प्रत्यवायस्य मन्यते' जाबालि०।

**प्रतिबिम्बम्** १८२

परछाई। प्रतिच्छाया। जो द्रव्य सत् न हो। द्र०–अभिधर्मकोश–३/१०-१२।

**प्रतीत्यसमुत्पादः** १५३

हेतुफलपरम्परा। चार आर्यसत्यों (दुःख, दुःखसमुदय, दुःखनिरोध और दुःखनिरोधगामिनीप्रतिपत्) में अन्यतम। सापेक्ष कारणतावाद। प्रतीत्य = किसी वस्तु की प्राप्ति होने पर, समुत्पाद = अन्य वस्तु की उत्पत्ति। मध्यममार्ग। अनित्यता और अनात्मता का सिद्धान्त। द्वादशनिदान। जो प्रतीत्यसमुत्पाद देखता है वही धर्म देखता है। बौद्धों का परम प्रचलित मत।

**प्रमत्तः** ५६

मदोन्मत्त। पागल। अनवधान। प्रमादी।

**प्रमादः** ५५

असावधानी। कर्त्तव्य को अकर्त्तव्य मानकर उससे निवृत्त होना और अकर्त्तव्य में कर्त्तव्यबुद्धि से प्रवृत्त होना—'कर्त्तव्येऽकर्त्तव्यताबोधेन ततो निवृत्तिः अकर्त्तव्ये कर्त्तव्यताबोधेन तत्र प्रवृत्तिः प्रमादः'। एकाग्रता का अभाव। 'प्रमादोऽनवधानता' अमरकोशः–१/७-३०। अप्रमाद के प्रतिकूल।

**प्रमाणम्**

निश्चयवाचक। सत्यज्ञान, यथार्थप्रत्यय या भाव। प्रमाण के दो प्रकार- १. प्रत्यक्ष (निर्विकल्पक, नाम, जाति आदि) और २. अनुमान (अविनाभावनियम या व्याप्ति का ज्ञान)। वह ज्ञान जो अज्ञात अर्थ को प्रकाशित करे एवं वस्तुस्थिति के विरूद्ध न जाय 'अविसंवादी प्रमाण' है तथा जो ज्ञान कल्पना के ऊपर अवलम्बित हो वह 'विसंवादीप्रमाण' कहलाता है। शून्यवादियों के अनुसार प्रमाण स्वयं प्रकाश है।

**प्रव्रज्या** २४०

भिक्षुजीवन। उपसम्पदा। सङ्घ के नियमों का परिपालन करने वाला। बौद्धधर्म स्वीकार कर भिक्षु वेष में भ्रमण करने वाला संन्यासी।

**प्रभा** ७

कान्ति। ज्ञान का प्रकाश। अन्धकार के विपरीत। सूर्य की चमक।

